न्द्रिय आदि अनिवृत्तिबादर गुणस्थानतक तथा लोभकषायमे सूक्ष्मसाम्परायिक गुणस्थान तकके जीव होते हैं। इससे आगेके जीव अकषाय होते हैं। मत्यज्ञान और श्रुताज्ञानमे एकेन्द्रिय आदि सासादनसम्यग्दृष्टि पर्यन्त जीव होते हैं। विभंगावधिमे संज्ञिमिथ्यादृष्टि या सासादनसम्यग्दृष्टि पर्याप्तक ही होते हैं अपर्याप्तक नहीं। सम्यङ्‌मिथ्यादृष्टि अज्ञानसे मिश्रित तीनो ज्ञानोमे होते है क्योंकि कारणसदृश कार्य होता है। मति श्रुत और अवधिज्ञानमे असंयत सम्यग्दृष्टि आदि क्षीणकषाय गुणस्थानतक, मनःपर्ययज्ञानमें प्रमत्तसंयत आदि क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त तथा केवलज्ञानमें सयोगी और अयोगी ये दो गुणस्थान होते हैं। सामायिक छेदोपस्थापनाशुद्धि सयममे प्रमत्तसंयतसे अनिवृत्तिबादरसाम्पराय तक परिहारविशुद्धिमे प्रमत्तसयत और अप्रमत्तसंयत, सूक्ष्मसाम्परायमे एक सूक्ष्मसाम्पराय, यथाख्यातविहारशुद्धिसयममे उपशान्तकषाय क्षीणकषाय सयोगी और अयोगी ये चार गुणस्थान, और संयमासंयममें एक संयतासयत गुणस्थान होता है। असंयममें आदिके चार गुणस्थान होते है। चक्षुदर्शनमे चतुरिन्द्रियसे लेकर बारहवे क्षीणकषाय गुणस्थानतक, अचक्षुदर्शनमे एकेन्द्रियसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थानतक, अवधिदर्शनमे असंयत सम्यग्दृष्टिसे क्षीणकषाय गुणस्थानतक और केवल दर्शनमे सयोगी और अयोगी ये दो गुणस्थान होते हैं। आदिकी तीन लेश्याओमे एकेन्द्रिय आदि असयत सम्यग्दृष्टितक, तेज और पद्मलेश्यामे संज्ञिमिथ्या दृष्टिसे अप्रमत गुणस्थानतक और शुक्ललेश्यामें संज्ञिमिथ्यादृष्टिसे सयोगकेवलीतक होते हैं। अयोगकेवली अलेश्य हैं। भव्योमे चौदहो गुणस्थान तथा अभव्योमें एक मिथ्यादृष्टि गुणस्थान होता है। क्षायिक सम्यक्त्वमे असंयत सम्यग्दृष्टि आदि अयोगकेवलीतक, वेदक सम्यक्त्वमे असंयत सम्यग्दृष्टि-आदि अप्रमत्त सयततक, औपशमिक सम्यक्त्वमें असयत सम्यग्दृष्टि आदि उपशान्त कषायतक तथा सासादन सम्यक्त्व सम्यङ्‌मिथ्यात्व और मिथ्यात्वमें एक अपना अपना गुणस्थान होता है। नारकोमे प्रथमपृथिवीमे क्षायिक वेदक और औपशमिक सम्यग्दृष्टि तथा अन्य पृथिवियोमे वेदक और औपशमिक सम्यग्दृष्टि होते हैं। तिर्यंचोमे असंयत सम्यग्दृष्टि स्थानमे क्षायिक वेदक और औपशमिक तीनो सम्यक्त्व हैं। संयतासंयत स्थानमे क्षायिक नहीं है अन्य दो हैं, क्योकि क्षायिक सम्यक्त्वके साथ पूर्वबद्धतिर्यंचायु प्राणी भोगभूमिमे ही उत्पन्न होता है। तिर्यंचियोमे दोनो स्थानोमें क्षायिक सम्यक्त्व नहीं होता क्योकि क्षपणाको आरम्भ करनेवाला पुरुषलिंगी मनुष्य ही होता है। मनुष्योमें असयत सम्यग्दृष्टि संयतासंयत और संयत स्थानोमे क्षायिक वेदक और औपशमिक तीनों सम्यक्त्व हैं। भवनवासी व्यन्तर ज्योतिषी देवो और उनकी देवियोमे तथा सौधर्म ऐशान कल्पवासिनी देवियोमें असंयत सम्यग्दृष्टि स्थानमें क्षायिक सम्यक्त्व नहीं होता अन्य दो होते हैं। सौधर्म आदि उपरिम ग्रैवेयक पर्यन्त क्षायिक वेदक और औपशमिक तीनो सम्यक्त्व हैं। अनुदिश और अनुत्तर विमानवासी देवोमे क्षायिक और वेदक सम्यक्त्व है, औपशमिक भी उपशम श्रेणीमें मरनेवालोकी अपेक्षा हो सकता है। सज्ञित्वमें संज्ञिमिथ्यादृष्टि आदि क्षीणकषायपर्यन्त तथा असज्ञित्वमे एकेन्द्रिय आदि असज्ञि पञ्चेन्द्रिय तक होते है। संज्ञि-असज्ञि उभय विकल्पमे परे जीवोमे सयोगी और अयोगी दो गुणस्थान होते है। आहारमे एकेन्द्रिय आदि सयोगकेवलीपर्यन्त तथा अनाहारमे विग्रहगतिमे मिथ्यादृष्टि सासादनसम्यग्दृष्टि और असंयतसम्यग्दृष्टि, प्रतर और लोकपूरण अवस्थामे सयोगकेवली और अयोगकेवली ये पॉच गुण स्थान होते हैं। सिद्ध गुणस्थानातीत हैं।

इस प्रकार निःश्रेयसहेतु धर्मका भगवान् अर्हन्तने कितना सुन्दर व्याख्यान किया है, यह विचार करना धर्मस्वाख्यातत्व अनुप्रेक्षा है। इससे धर्मके प्रति अनुराग होता है। इसतरह अनुप्रेक्षाओंमे उत्तमक्षमा आदि धर्मोंका संधारण होता है तथा महान संयम होता है।

§ १२-१६. 'स्वाख्यात' में 'सु' उपसर्गके साथ समास है अतः उसके योगमें अकृच्छ्रा-

र्थक युच् प्रत्ययका प्रसग नहीं है। अनुप्रेक्षा शब्द भावसाधन है। कृदन्तसे अभिहित भाव द्रव्यके समान होता है अतः अनुप्रेक्षितव्यके भेदसे भावभेद होकर बहुवचन निर्देश बन जाता है। कर्मसाधन मानकर भी अनुचिन्तनके साथ सामानाधिकरण्यमे कोई विरोध नहीं है क्योंकि 'अनुचिन्त्यते इत्यनुचिन्तनम्' इस तरह अनुचिन्तन शब्द भी कर्मसाधन है। अनित्यत्व आदि स्वभावोका अनुचिन्तन अनुप्रेक्षा है। लिंग और वचनभेद तो 'गावो धनम्' की तरह बन जाता है, क्योंकि उपात्तलिंग और वचनवाले शब्दोके परस्पर सम्बन्धका नियम है।

§ १७. अनुप्रेक्षाओकी भावना करनेवाला उत्तम क्षमा आदि धर्मोंका परिपालन करता है और परीषहोके जीतनेके लिए उत्साहित होता है अतः दोनोके बीचमे अनुप्रेक्षाका कथन किया है।

## मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिसोढव्याः परीषहाः ॥ ८ ॥

§ १-३. नाम छोटेसे छोटा रखा जाता है। यहाँ 'परीषह' इतना बड़ा नाम रखनेका तात्पर्य है कि यह सार्थक नाम है-जो सहे जॉय वे परीषह। मार्ग अर्थात् कर्मागमद्वारको रोकने-वाले सवरके जैनेन्द्र प्रोक्त मार्गसे च्युत न हो जॉय इसके पहिलेसे ही परीषहो पर विजय प्राप्त की जाती है। परीषहजयी सवरमार्गके द्वारा क्षपकश्रेणी पर चढ़नेकी सामर्थ्यको प्राप्त कर, उत्तरोत्तर उत्साहको बढ़ाते हुए सकल कषायोकी प्रध्वस शक्तिसे कर्मोंकी जड़को काटकर, जिनके पखोपर जमी हुई धूली झड़ गई है उन उन्मुक्त पक्षियोंकी तरह पखोको फड़फड़ाकर ऊपर उठ जाते हैं। इस तरह सवरमार्ग और निर्जराकी सिद्धिके लिए परीषहोको सहना चाहिये। 'परिसोढव्याः' में 'सोढ' इस सूत्रसे षत्वका निषेध हो जाता है।

परीषहोका वर्णन—

## क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रोशवध-याचनालाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाज्ञानादर्शनानि ॥ ९ ॥

§ १. बाह्य और आभ्यन्तर द्रव्योके परिणमनरूप शारीर और मानस पीड़ा देनेवाली क्षुधा आदि बाईस परीषहोको जीतनेके लिए विद्वान् सयतको प्रयत्न करना चाहिये।

§ २ जिसने सभी सस्कार छोड़ दिये हैं, शरीरमात्र ही जिनका उपकरण है, तप और सयमके लोपका परिहार करनेमें उत्सुक कृत, कारित अनुमत सकल्पित उद्दिष्ट सक्लिष्ट क्रमागत प्रत्यात्त पूर्वकर्म और पश्चात्कर्म इन दस प्रकारके एषणादोषोंको टालने वाले और देश काल प्रान्त आदिकी व्यवस्थाको समझनेवाले सयतके भी अनशन मार्गश्रम रोग तप स्वाध्यायश्रम कालाति-क्रम अवमोदर्य और असातावेदनीय आदि कारणोसे क्षुधा उत्पन्न होती है। वे उसके प्रतीकारको भोजनकालके सिवाय या संयम विरोधी द्रव्योसे न तो स्वय करते है न अन्यसे कराते है और न मनमे ही यह विचार करते हैं कि—'यह वेदना दुस्तर है, बहुत समय है, बड़े बड़े दिन होते हैं' आदि। वे ज्ञानी साधु किसी भी प्रकारके विषादको प्राप्त नही करके शरीरमे हड्डी नसा-जाल और चमड़ामात्र रह जाने पर भी आवश्यक क्रियाओको बराबर नियमसे करते है और कारागार बन्धनमें पड़े हुए भूखसे छटपटाते हुए मनुष्य और पिंजरेमे बन्द पशुपक्षियोंकी भया-नक क्षुधाका विचार करके संयम कुम्भमें भरे गये धैर्यरूपी जलसे क्षुधारूपी अग्निका प्रशमन करते हैं। वे उसकी भयकर पीड़ाको कुछ नहीं समझते। यह क्षुधा परीषह जय है।

§ ३ स्नान अवगाहन परिषेक आदिके त्यागी, पक्षियोंकी तरह जिनका आसन या स्थान अनियत है, अत्यन्त खारा चिकना रूखा आदि विरुद्ध आहार गरमी पित्तज्वर और अनशन आदि कारणोंसे लगनेवाली शरीर और इन्द्रियोंको मथनेवाली भयकर प्यासको भी कुछ न गिनकर उसके प्रतीकारकी इच्छा न रखने वाले, जेठकी दुपहरी सूर्यका तीव्र ताप, और जगलमे जला-

शयके पास रहने पर भी जो जलकायिक जीवोंकी हिंसापरिहारके लिए उनके जलसे प्यास बुझानेकी इच्छा नहीं करनेवाले, पानी न मिलनेसे मुरझाई हुई लताकी तरह मुरझाये हुए शरीरकी परवाह नहीं करके तपकी मर्यादाओंका पालन करनेवाले, परमसंयमी साधु धैर्यकुम्भमे भरे हुए शील सुगन्धित प्रज्ञाजलसे तृष्णाग्निज्वालाको शान्त करते है और संयममें तत्पर रहते हैं। यह पिपासा परीषह जय है।

§ ४-५. भूख और प्यासकी सामर्थ्य जुदी जुदी है तथा दोनोंकी शान्तिके साधन भी पृथक् पृथक् हैं अतः अभ्यवहार सामान्य होनेपर भी दोनो जुदा जुदा हैं।

§ ६. निर्वस्त्र, पक्षियोंकी तरह अनियत आवासवाले और शरीर मात्र ही आधारवाले साधु शिशिर वसन्त और वर्षागममें वृक्षमूल मार्ग और गुफा आदि निवासोमे गिरे हुए बरफ तुषार आदिसे युक्त मर्मभेदिनी वायुसे तीव्र कॅपकॅपी आनेपर भी शीतके विनाशक अग्नि आदिकी अभिलाषा नहीं करते किन्तु नरककी दुःसह तीव्र शीतवेदनाका स्मरण करके चित्तका समाधान करते हैं। वे विद्या मन्त्र औषध पत्ते वकला तृण और चर्म आदिकी आकांक्षा नहीं करके देहको पराई ही समझते हैं। वे तो धैर्यरूपी वस्त्रके द्वारा ही निर्विपाद संयम परिपालन करते हैं। पूर्वमे अनुभूत धूप सुवासित गर्भागार सुरतसुख और अंगनालिंगन आदिका स्मरण भी नहीं करते। इस तरह वे शीतपरीषहका जय करते है।

§ ७. जेठकी दुपहरियामें सूर्यके प्रखर तापसे अंगारकी तरह शरीरके जलनेपर भी तथा तृष्णा अनशन पित्तरोग घाम और श्रम आदिकी असह्य गर्मीकी वेदनासे पसीना कठशोष दाह आदिकी तड़प होनेपर भी जलभवन जलावगाहन लेपन सिंचन ठंडी जमीन कमलपत्र केलेके पत्र शीतल वायु चदन चन्द्र कमल और मुक्ताहार आदि पूर्वानुभूत शीतल उपचारोंकी ओर तिरस्कार भाव रखनेवाले साधु उस महाभयकर गरमीमे यही विचार करते है कि—'आत्मन्, तूने बहुत बार नरकोंमे परवश होकर अत्यन्त दुःसह उष्णवेदनाऍ सही है। यह तप तेरे कर्मोंका क्षय कर रहा है, इसे तू स्वतन्त्र भावसे तप' इत्यादि पुनीत विचारोसे प्रतीकारकी वाञ्छा न करके चारित्रकी रक्षा करना उष्णपरीषहजय है।

§ ८. शरीरके किसी भी प्रकारके आच्छादनसे रहित परकृत आवास गिरिगुहा आदि स्थानोंमे बसनेवाले साधुको रात दिन डांस मच्छर मक्खी पिस्सू कीड़ा जुँआ खटमल चींटी और बिच्छू आदिके तीव्रपातसे काटे जानेपर भी उन्हे कर्मफल मानकर मणि मन्त्र औषध आदिसे उसके प्रतीकारकी इच्छा न रखते हुए जबतक शरीर है तबतक शत्रुसेनापर पिल पड़नेवाले और शत्रुओंके अस्त्र घातकी परवाह न करनेवाले मदान्ध हाथीकी तरह कर्मसेनाके जयको सन्नद्ध बने रहना दंशमशक परीषहजय है।

§ ९. दंशमशक शब्द डँसनेवाले जन्तुओंके उपलक्षणके लिए है, जैसे कि दही सरक्षणमें 'काक' शब्द दहीखानेवाले प्राणियोंका उपलक्षक होता है। दंश या मशकमेसे किसी एकका नाम लेनेमे उसी जन्तुका बोध होता अतः दूसरा शब्द उपलक्षणके लिए दे दिया है।

§ १०. गुप्ति समितिकी अविरोधी परिग्रहनिवृत्ति और परिपूर्ण ब्रह्मचर्य मोक्षके साधनभूत चारित्रको पुष्ट करनेवाले हैं। यथाजातरूप नग्नता उक्त चारित्रका मूर्तिमान् रूप है, अविकारी और संस्कारशून्य-स्वाभाविक है। यद्यपि मिथ्यादृष्टियों द्वारा इसके प्रति द्वेष प्रकट किया जाता है पर यह परममगलरूप है। इस नग्नताको धारण करनेवाले साधु स्त्रीरूपको अशुचि बीभत्स और शवकंकालके समान देखते हैं। वे सदा वैराग्य भावनामे मनोविकारोंको जीतते हैं। पुरुषविकार प्रकट न होनेसे नाग्न्यपरीषहजय कहलाता है। जातरूप धारण करना उत्तम है तथा श्रेयःप्राप्तिका कारण है। मनोविकारोंको तथा तत्पूर्वक होनेवाले अंगविकारोंको

रोकनेमें असमर्थ अन्य तापस उसे ढँकनेके लिए कौपीन फलक चीवर आदि आवरणोंको ग्रहण करते हैं। पर वह केवल अंगसंवरण कर सकता है कर्मसंवरण नहीं।

§ ११-१२ क्षुधादिकी बाधा, संयमरक्षा, इन्द्रियदुर्जयत्व, व्रतपरिपालनभार, गौरव, सदा अप्रमत्त रहना, देशभाषान्तरका न समझना और चपल जन्तुओंसे व्याप्त भयानक विषम वनोंमें नियत एक विहारी रहने आदि कारणोंसे होनेवाली संयमकी अरतिको धैर्यविशेषसे नष्ट करनेवाले और संयमविषयक रतिभावनासे विषयसुखरतिको विषाहारके समान विपाक कटु माननेवाले परम संयमीके इस प्रकार अरतिपरीषहजय होता है। यद्यपि सभी परीषहें अरति उत्पन्न करती हैं फिर भी क्षुधा आदिके न होनेपर भी मोहकर्मके उदयसे होनेवाली संयमकी अरतिका संग्रह करनेके लिए 'अरति'का पृथक् ग्रहण किया है।

§ १३. एकान्त उद्यान और भवन आदिमें रागद्वेष यौवनदर्प रूपमद विभ्रम उन्माद मद्यपान और आवेश आदि कारणोंसे स्त्रीबाधा होनेपर भी उनके नेत्रविकार भ्रूविकार शृंगार आकार विहार हावभाव विलास हास लीलाकटाक्ष सुकुमार-स्निग्ध-मृदु-पीन-उन्नत-स्तनकलश नितान्त-क्षीण उदर पृथु जघन रूप गुण आभरण गन्ध वस्त्र और माला आदिके प्रति पूर्ण निग्रहके भाव होनेसे जो दर्शन स्पर्शन आदिकी इच्छासे पूर्णतः रहित हैं तथा स्निग्ध मृदु विशद सुकुमार शब्द और तन्त्री वीणा आदिसे मिश्रित मधुरगान आदिके सुननेमें निरुत्सुक हैं, तथा स्त्रैण अनर्थोंको संसाररूपी समुद्रके व्यसनपाताल भयंकर दुःख रौद्र भवर आदि रूप विचार करने वाले हैं ऐसे परमसंयमीके स्त्रीपरीषहजय होता है। अन्य ब्रह्मा आदि देव तिलोत्तमा देवगणिका आदिके रूपको देखकर विकारको प्राप्त हो गये थे, वे स्त्रीपरीषहरूपी पंकसे ऊपर नहीं उठ सके।

§ १४. दीर्घकाल तक जिनने गुरुकुलमें ब्रह्मचर्यवास किया है, बन्धमोक्षतत्त्वके मर्मज्ञ, कषायनिग्रहमें तत्पर, भावनाओंसे जिनका चित्त सुभावित है ऐसे साधु जब गुरुकी आज्ञापूर्वक आहारचर्याके लिए या विहारके लिए जाते हैं तब मार्गमें कठोर कंकड़-कंटक आदिसे पैरोंके कट जाने पर और छिल जाने पर भी खेदका अनुभव नहीं करते यह चर्यापरीषहजय है। अनेक देशके व्यवहारोंके ज्ञाता साधु गाँवमें एक रात और नगरमें पाँच रात तक ठहरते हैं। वे ठहर कर भी वायुकी तरह निःसंग रहते हैं, तथा भयंकर जंगल आदिमें सिंहकी तरह निर्भय और परसहायानपेक्ष वृत्तिवाले होते हैं।

§ १५. श्मशान उद्यान शून्यगृह गिरिगुहा गह्वर आदि नये नये स्थानोंमें संयम विधिज्ञ धैर्यशाली और उत्साहसंपन्न साधु जिस आसनसे बैठते हैं उस आसनसे उपसर्ग रोगविकार आदि होने पर भी विचलित नहीं होते और न मन्त्रविद्या आदिसे उपसर्ग आदिका प्रतीकार ही करना चाहते हैं। क्षुद्रजन्तुयुक्त विषमदेशमें भी काष्ठ या पत्थरकी तरह निश्चल आसन जमाते हैं उससमय वे पूर्वानुभूत मृदुशय्या आदि बिछौनोंका स्मरण भी नहीं करते। वे तो प्राणिहिंसाका पूर्णरूपसे परिहार करनेमें तत्पर रहते हैं, ज्ञान ध्यान भावना आदिसे चित्तको सुभावित करते हैं। वीरासन उत्कुटिकासन आदि जिस आसनसे बैठते हैं उसको निर्दोष रूपसे बाँधते हैं। इस प्रकार आसनदोषका जीतना निषद्यापरीषहजय है।

§ १६. स्वाध्याय ध्यान और मार्गश्रम आदिसे परिखेदित साधु जब खर विषम रेतीली कंकरीली पथरीली अत्यन्त गरम या ठंडी कैसी भी भूमिमें एक मुहूर्ततक एक करवटसे ठठकी तरह सोते हैं तब वे संयमरक्षाके लिए हलन चलन आदिसे रहित होकर निश्चल रहते हैं, व्यन्तर आदिकी बाधा होने पर भागने या उसके प्रतीकारकी इच्छा नहीं रखते। वे मरणके भयसे भी निःशङ्क रहकर मृतककी तरह या लकड़ीकी तरह निश्चल पड़े रहते हैं। वे 'यह प्रदेश सिंह व्याघ्र साँप आदि दुष्ट जन्तुओंसे व्याप्त है, अतः यहाँसे जल्दी भाग जाना चाहिये, कब रात्रि पूरी होती है' इत्यादि संकल्प-विकल्पोंसे रहित होकर सुख मिलने पर भी हर्षोन्मत्त न बनकर, पूर्वानुभूत

नवनीतसम मृदुशय्या आदिका स्मरण भी न करके आगमविधिसे शयन करते है, उससे प्रच्युत नहीं होते। यह शय्यापरीषहजय है।

§ १७. मोहाविष्ट मिथ्यादृष्टि-आर्य म्लेच्छ खल पापाचार मत्त उद्धत और शंकित आदि दुष्टोंके द्वारा कठोर कर्कश कान फाड़ देनेवाले हृदयभेदी क्रोधाग्निवर्धक धिक्कार और गाली आदि दुर्वचनोको सुनकर भी स्थिर चित्त रहनेवाले, भस्म करनेकी शक्ति रहने पर भी क्षमाशील उन कटु शब्दोंके अर्थविचारसे पराङ्मुख 'मेरे पूर्व अशुभ कर्मका उदय ही ऐसा है जिससे मेरे प्रति इनका द्वेष है' इत्यादि पुण्यभावनाओसे सुभावित साधुका अनिष्ट वचनोका सहना आक्रोश परीषहजय है।

§ १८. गॉव, बगीचा, जंगल, नगर आदिमे रात-दिन एकाकी निरावरण साधुको चोर, कुतवाल, म्लेक्ष, भील, कठोर, बहरा, पूर्वशत्रु और द्वेषाविष्ट आदिके द्वारा क्रोधपूर्वक ताड़न, आकर्षण, बन्धन, शस्त्राभिघात आदिसे मारनेपर भी वैरभाव नहीं होना, उलटे क्षमा-अमृतसे मारनेवालोसे मित्रभाव करना वधपरीषहजय है। उस समय वे यही विचारते हैं कि यह शरीर अवश्य ही नष्ट होनेवाला है। यह कुशलता है कि हमारे व्रत शील भावना आदि नष्ट नहीं हुए केवल शरीर ही नष्ट हो रहा है। जलानेपर भी चन्दनकी तरह सुवास फैलाना ही हमारा धर्म है, इससे तो हमारे कर्मोंकी निर्जरा ही हो रही है। आदि।

§ १९ क्षुधा मार्गश्रम तप रोग आदिके द्वारा सूखे रूखकी तरह जिनके समस्त अवयव सूख गये हैं, जिनके हाड़ और नसे ऊपर नीचे हो रही हैं, ऑखे धॅस गई हैं, ओठ सूख गये हैं, सारे शरीरका चमड़ा सुकड़ गया है, जॉघे पैर हाथ आदि अत्यन्त शिथिल हो गये है ऐसे परम-स्वाभिमानी मौनी आगमविहित विधिसे भिक्षा लेनेवाले साधुके परमक्षीणता होनेपर भी और प्राण जानेका समय आनेपर भी कभी दीनतापूर्वक अविहित आहार वसति औषध आदिकी याचना नहीं करना याचनापरीषहजय है। वे भिक्षाके समय केवल अपनेको दिखाते भर हैं। कभी भी मुखपर विवर्णता हीनवचनप्रयोग या किसी प्रकारका याचनासंकेत नहीं करते। जिस प्रकार जौहरी मणि दिखाता है उसी तरह स्वशरीर दिखा देना इतना ही पर्याप्त है। वन्दना करनेवालेको आशीर्वाद देनेके समय ही उनके हाथ फैलते हैं, याचनाके लिए नहीं। इस तरह ऊर्जितसत्त्व और प्रज्ञासे सन्तुष्टमना साधुका याचनापरीषहजय है।

§ २०. वायुकी तरह अनेकदेशविहारी, अपनी शक्तिका प्रकाश नहीं करनेवाले, एकभोजी, 'दो' इन असभ्य दीन वचनके बिना स्वशरीरदर्शनमात्रसे भिक्षा स्वीकार करनेवाले, शरीरसे सर्वथा उदासीन, 'यह आज और यह कल' इत्यादि संकल्पोसे रहित, पाणिपात्री सन्तोषी साधुको बहुत दिनोतक अनेक घरोंमें घूमनेपर भी निरन्तराय भिक्षा न मिलनेपर, ग्रामान्तर जानेकी आकांक्षा न होना तथा चित्तमे रचमात्र संक्लेश न होना अलाभविजय है। वे यह नहीं सोचते और न कहते हैं कि 'यहॉ दाता नहीं हैं, वहॉ बड़े-बड़े दानी दाता थे' किन्तु सदा लाभसे अलाभको ही अपने स्वावलम्बी जीवनके लिए उत्कृष्ट तप समझते हैं।

§ २१. 'यह शरीर वात, पित्त, कफ और सन्निपातजन्य अनेक रोगो और वेदनाओका आकर है, दुःखोंका कारण और अशुचि है। यह जीर्णवस्त्रकी तरह अवश्य ही छोड़ने योग्य है, इस तरह अपने शरीरमें परशरीरकी तरह उपेक्षाभाव धारण कर सब प्रकारकी चिकित्साओंसे चित्तको हटा शरीरयात्राके लिए मात्र विधिवत् आहारग्रहण करनेवाले साधुका जल्लौषधि आदि अनेक औषध ऋद्धियोंके होनेपर भी शरीरसे निःस्पृह रहकर 'पूर्वकृत पापका यह फल है, इसे भोगकर उऋण हो जाना ही अच्छा है' इत्यादि विचारोंके द्वारा रोगका प्रतीकार न कर उसे सहन करना रोगपरीषहजय है।

§ २२. सूखे तृण पत्र भूमि कण्टक काष्ठ फलक और शिलातल आदि किसी भी प्रासुक

असंस्कृत आधारोपर व्याधि मार्गश्रम ठण्डी-गर्मी आदि निमित्तक क्लमको दूर करनेके लिए शय्या या आसन लगानेवाले साधुका तिनके आदिसे बाधा होनेपर या खुजली आदि चलनेपर भी दुःख नही मान निश्चल रहना तृणस्पर्शपरीषहजय है।

§ २३–२४. जलजन्तुओकी हिंसाके परिहारके लिए जिनके अस्नानका व्रत है उन परम अहिंसक साधुको पसीनेके मलसे समस्त अंगोके जल जानेपर दाद, खाज आदि चर्म रोगोके प्रकोप होनेपर तथा नख रोम दाढ़ी, मूँछ आदिमें अनेक बाह्यमलके सपर्कसे चर्मविकार होनेपर भी स्वय मलके हटानेकी या परके द्वारा हटवाये जानेकी जरा भी इच्छा नही करना और सदा कर्ममलको हटानेकी चेष्टा करना मलपरीषहजय है। साधुजन कभी भी पूर्वकृत स्नान अनुलेपन आदिका स्मरण नहीं करते और न अपनी शारीरिक मलीनतासे हीनत्वका ही अनुभव करते हैं। केशलुंचन या केशोका संस्कार न करनेसे खेद होता है पर यह मलपरीपहमे ही अन्तर्भूत है अतः उसको पृथक् नहीं गिनाया है।

§ २५. 'चिरब्रह्मचर्यधारी महातपस्वी स्वपरसमयनिश्चयज्ञ हितोपदेशी कथामार्गकुशल तथा बहुशास्त्रार्थविजयी भी मुझे कोई प्रणाम भक्ति आदर आसन-प्रदान आदि नहीं करता' इस प्रकारकी दुर्भावनाको मनमे न लाकर मानअपमानमें समचित्तवृत्तिसे सत्कार पुरस्कारकी आकाक्षा न करना, मात्र श्रेयोमार्गका ही विचार करना सत्कार-पुरस्कार परीषहजय है। पूजा प्रशसा आदि होना सत्कार है और स्थान देना आमन्त्रण आदि देना पुरस्कार है।

§ २६ 'मैं अग पूर्व प्रकीर्णक आदिका ज्ञाता समस्त ग्रन्थार्थका पंडित अनुत्तरवादी त्रिकालविषयार्थवेदी शब्द न्याय अध्यात्म आदिमें निपुण हूँ, मेरे सामने सूर्यके समक्ष जुगनूकी तरह अन्यवादी निस्तेज हैं' इस प्रकारके विज्ञानमदको नही होने देना प्रज्ञापरीषह जय है।

§ २७. अध्ययन और अर्थग्रहणमें श्रम करनेवाले चिरप्रव्रजित विविधतपधारी सर्वतः अप्रमत्त अशुभ मन वचन कायकी क्रियाओसे सर्वथा रहित मुझको 'यह अज्ञ है, कुछ नही जानता, पशुसम है' इत्यादि आक्षेप वचनोको शान्तिसे सहने पर भी आज तक ज्ञानातिशय नहीं हुआ इस प्रकार अपनेमे अज्ञानसे हीनभावना नहीं होने देना और न दुःखी होना अज्ञानपरीषहजय है।

§ २८. सयमप्रधान दुष्कर तप तपनेवाले वैराग्य भावनासे शुद्धहृदययुक्त सकल तत्त्वार्थवेदी अर्हदायतन साधु और धर्मके प्रतिपूजक और चिरप्रव्रजित मुझ तपस्वीको आज तक कोई ज्ञानातिशय उत्पन्न नही हुआ। 'महोपवास करनेवालोको प्रातिहार्य उत्पन्न हुए थे' यह सब झूठ है, यह दीक्षा व्यर्थ है, व्रतपालन निरर्थक है, इस प्रकारकी चित्तमे अश्रद्धा उत्पन्न नही होने देना और अपने सम्यग्दर्शनको दृढ़ रखना अदर्शनपरीषहजय है। इस तरह असकल्पोपस्थित परीषहोको सहन करनेसे चित्त संक्लेशरहित होता है और रागादि परिणामोके अभावमें महान् सवर होता है।

§ २९–३१. यद्यपि दर्शनके श्रद्धान और आलोचन ये दो अर्थ होते है पर यहाँ मति आदि पाँच ज्ञानोंके अव्यभिचारी श्रद्धान रूप दर्शनका ग्रहण है, आलोचन रूप दर्शन श्रुत और और मनःपर्यय ज्ञानोमें नहीं होता अतः उसका ग्रहण नहीं है। आगे दर्शनमोहके उदयसे ही अदर्शन परीषह बताई जायगी अतः दर्शनका श्रद्धान अर्थ केवल कल्पनामात्र नहीं है। यद्यपि अवधिदर्शन आदिके उत्पन्न न होने पर भी 'इसमें वे गुण नही हैं' आदि रूपसे अवधिदर्शन आदि सम्बन्धी परीषह हो सकती हैं पर वस्तुतः ये दर्शन अपने अपने ज्ञानोके सहचारी हैं अतः अज्ञानपरीषहमे ही इनका अन्तर्भाव हो जाता है। जैसे सूर्यके प्रकाशके अभावमे प्रताप नहीं होता उसी तरह अवधिज्ञानके अभावमें अवधिदर्शन नहीं होता, अतः अज्ञानपरीषहमे ही

उन उन अवधिदर्शनाभाव आदि परीषहोंका अन्तर्भाव है। इसी प्रकार श्रद्धान रूप दर्शनको ज्ञानाविनाभावी मानकर उसका प्रज्ञापरीषहमें अन्तर्भाव नहीं किया जा सकता क्योंकि कभी कभी प्रज्ञाके होने पर भी तत्त्वार्थश्रद्धानका अभाव देखा जाता है, अतः व्यभिचारी है।

## सूक्ष्मसाम्परायछद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश ॥ १० ॥

दसवे ग्यारहवे और बारहवे गुणस्थानमें चौदह परीषह होती हैं मोहनीय सम्बन्धी आठ परीषह नहीं होतीं।

§ १-२. चौदह ही होती हैं कम बढ़ नहीं। यद्यपि सूक्ष्मसाम्परायमें सूक्ष्म लोभसंज्वलनका उदय है पर वह अत्यन्त सूक्ष्म होनेसे कार्यकारी नहीं है, मात्र उसका सद्भाव ही है अतः छद्मस्थ और वीतरागकी तरह उसमे भी चौदह ही परीषह होती हैं।

§ ३. प्रश्न-जिसके क्षुधाकी सम्भावना होती है उसीसे उसको जीतनेके कारण क्षुधा परीषहजय कहा जा सकता है। जब ११वें और १२वे गुणस्थानमे मोहका मन्दोदय उपशम और क्षय है तब मोहोदय रूप बलाधायकके अभावमे वेदना न होनेसे परीषहोंकी सम्भावना ही नहीं है अतः उनका जय या अभाव कैसा ? उत्तर-जैसे सर्वार्थसिद्धिके देवोंके उत्कृष्ट साताके उदय होने पर भी सप्तमपृथिवीगमन-सामर्थ्यकी हानि नहीं है उसी तरह वीतराग छद्मस्थके भी कर्मोदयसद्भावकृत परीषह व्यपदेश हो सकता है।

## एकादश जिने ॥ ११ ॥

जिन भगवान्में ग्यारह परीषह 'कोई मानते है' यह वाक्य शेष यहाँ समझना चाहिये।

§ १. प्रश्न-केवलीमे घातिया कर्मोंका नाश होनेसे निमित्तके हट जानेके कारण नाग्न्य अरति स्त्री निषद्या आक्रोश याचना अलाभ सत्कार पुरस्कार प्रज्ञा अज्ञान और अदर्शन परीषहें न हो, पर वेदनीय कर्मका उदय होनेसे तदाश्रित परीषहे तो होनी ही चाहिये ? उत्तर-घातिया कर्मोदय रूपी सहायकके अभावसे अन्य कर्मोंकी सामर्थ्य नष्ट हो जाती है। जैसे मन्त्र औषधिके प्रयोगसे जिसकी मारणशक्ति उपक्षीण हो गई है ऐसे विषको खानेपर भी मरण नहीं होता उसीतरह ध्यानाग्निके द्वारा घातिकर्मेन्धनके जल जानेपर अनन्त चतुष्टयके स्वामी केवलीके अन्तरायका अभाव हो जानेसे प्रतिक्षण शुभकर्मपुद्गलोंका संचय होते रहनेसे प्रक्षीणसहाय वेदनीयकर्म विद्यमान रहकर भी अपना कार्य नहीं कर सकता, इसीलिए केवलीमें क्षुधा आदि नहीं होते। अथवा, 'केवलीमें ग्यारह परीषह कोई मानते हैं' ऐसा वाक्यशेष मानकर अर्थ नहीं करना चाहिये किन्तु 'ग्यारह परीषहे हैं' ऐसा अर्थ करना चाहिये। ये ग्यारह परीषह केवलीमें ध्यानकी तरह उपचारसे मानी जाती हैं। जैसे समस्तज्ञानावरणका नाश करनेके कारण परिपूर्णज्ञानशाली केवलीमें एकाग्रचिन्तानिरोध न होनेपर भी कर्मनाशरूपी ध्यानफलको देखकर ध्यानका उपचारसे सद्भाव माना जाता है उसीतरह क्षुधा आदि वेदनारूप वास्तविक परीषहोंके अभावसे भी वेदनीय कर्मोदयरूप द्रव्य परीषहका सद्भाव देखकर ग्यारह परीषहोंका उपचार कर लिया जाता है।

## बादरसाम्पराये सर्वे ॥१२॥

§ १-३. बादरसाम्पराय-अर्थात प्रमत्तसंयत आदि बादरसाम्परायतकके साधुओंके ज्ञानावरणादि समस्त निमित्तोंके विद्यमान रहनेसे सभी परीषह होते हैं। सामायिक छेदोपस्थापना और परिहारविशुद्धिके चारित्रमे सभी परीषहोंकी संभावना है।

## ज्ञानावरणे प्रज्ञाऽज्ञाने ॥१३॥

§ १-२. ज्ञानावरणके उदयमे प्रज्ञा और अज्ञान परीषह होती हैं। क्षायोपशमिकी प्रज्ञा

अन्य ज्ञानावरणके उदयमे मद उत्पन्न करती है, समस्त ज्ञानावरणका क्षय होनेपर मद नही होता। अतः प्रज्ञा और अज्ञान दोनो ज्ञानावरणसे उत्पन्न होते है। मोहनीयकर्मके भेद गिने हुए हैं और उनके कार्य भी दर्शन चारित्र आदिका नाश करना सुनिश्चित है अतः 'मैं बड़ा विद्वान् हूँ' यह प्रज्ञामद मोहका कार्य न होकर ज्ञानावरणका कार्य है। चारित्रवालोके भी प्रज्ञापरीषह होती है।

### दर्शनमोहान्तराययोरदर्शनालाभौ ॥१४॥

§ १-२. 'दर्शनमोह' इस विशिष्ट कारणका निर्देश करनेसे अवधिदर्शन आदिका सन्देह नहीं रहता। अन्तराय सामान्यका निर्देश होनेपर भी यहाँ सामर्थ्यात् लाभान्तराय ही विवक्षित है। अर्थात् अदर्शन परीषह दर्शनमोहके उदयसे और अलाभ परीषह लाभान्तरायके उदयसे होती है।

### चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कारपुरस्काराः ॥१५॥

§ १. पुंवेद आदि चारित्रमोहके उदयसे नाग्न्य अरति स्त्री निषद्या आक्रोश याचना और सत्कारपुरस्कार परीषह होती हैं। मोहके उदयसे ही प्राणिहिंसाके परिणाम होते है अतः निषद्यापरीषह भी मोहोदयहेतुक ही समझनी चाहिये।

### वेदनीये शेषाः ॥१६॥

§ १-३. क्षुधा पिपासा शीत उष्ण दंशमशक चर्या शय्या वध रोग तृणस्पर्श और मल ये शेष ग्यारह परीषह वेदनीयसे होती हैं। 'वेदनीय'में सप्तमी विभक्ति कर्मसंयोगार्थक नहीं है किन्तु विद्यमानार्थक है। जैसे 'गोपु दुह्यमानासु गतः दुग्धासु आगतः' यहाँ सप्तमी है उसीतरह वेदनीयके रहनेपर ये परीषह होती हैं यहाँ समझना चाहिये।

एकसाथ कितनी परीषह होती है।—

### एकादयो भाज्या युगपदेकस्मिन्नैकोनविंशतेः ॥१७॥

एकसाथ एकजीवके १९ परीषह तक होती हैं।

§ १-२. 'आङ्' अभिविधि अर्थमे है, अतः किसीके १९ भी परीषह होती हैं। शीत और उष्णमेंसे कोई एक तथा शय्या निपद्या और चर्यामेसे कोई एक परीषह होनेसे १९ परीषह होती हैं।

§ ३-६. श्रुतज्ञानकी अपेक्षा प्रज्ञाप्रकर्ष होनेपर भी अवधि आदिकी अपेक्षा अज्ञान हो सकता है अतः दोनोको एक साथ होनेमे कोई विरोध नहीं है।

'प्रज्ञा और अज्ञानका विरोध होनेपर भी दश और मशकको जुदी-जुदी परीषह मानकर उन्नीस संख्याका निर्वाह किया जा सकता है' यह समाधान ठीक नहीं है, क्योकि 'दंश-मशक' यह एक ही परीषह है। मशक शब्द तो प्रकारवाची है। दश शब्दसे ही तुल्य जातियोका बोध करके मशक शब्दको निरर्थक कहना उचित नहीं है, क्योकि इससे श्रुतिविरोध होता है। जो शब्द जिस अर्थको कहे वही प्रमाण मानना चाहिये। दश शब्द प्रकारार्थक तो है नहीं। यद्यपि मशक शब्दका भी सीधा प्रकार अर्थ नहीं होता पर जब दशशब्द डाँस अर्थको कहकर परीपहका निरूपण कर देता है तब मशक शब्द प्रकार अर्थका ज्ञापन करा देता है।

§ ७. प्रश्न–चर्यादि तीन परिषह समान हैं, एक साथ नहीं हो सकती, क्योकि बैठनेमें परीषह आनेपर सो सकता है, सोनेमें परीषह आनेपर चल सकता है, और सहनविधि एक जैसी है तब इन्हे एक परीपह मान लेना चाहिये और दशमशकको दो स्वतन्त्र परीपह मानकर परी-षहोंकी कुल संख्या २१ रखनी चाहिये। फिर एक कालमे शीत-उष्णमें से एक तथा शय्या चर्या

और निषद्याकी प्रतिनिधि एक इस तरह दो परीषहोको कम कर १७ की संख्याका निर्वाह कर लेना चाहिये' ? उत्तर—अरति यदि रहती है तो परीषहजय नहीं कहा जा सकता। यदि साधु चर्याकष्टसे उद्विग्न होकर बैठ जाता है या बैठनेसे उद्विग्न होकर लेट जाता है तो परीषहजय कैसा ? यदि 'परीषहोको जीतूँगा' इस प्रकारकी रुचि नहीं है तो वह परीषहजयी नहीं कहा जा सकता। अतः तीनो क्रियाओके कष्टोको जीतना और एकके कष्टके निवारणके लिए दूसरेकी इच्छा न करना ही परीषहजय है। अतः तीनोको स्वतन्त्र और दंशमशकको एक ही परीषहजय मानना उचित है।

चारित्र मोहके उपशम क्षय और क्षयोपशमसे होनेवाली आत्मविशुद्धिकी दृष्टिसे चारित्र एक है। प्राणिसंयम और इन्द्रियसंयमकी अपेक्षा दो प्रकारका है। उत्कृष्ट मध्यम और जघन्य विशुद्धिके भेदसे तीन प्रकारका है। छद्मस्थोका सराग और वीतराग तथा सर्वज्ञोका सयोग और अयोग, इस तरह चार प्रकारका भी चारित्र होता है और—

## सामायिकछेदोपस्थापनापरिहारविशुद्धिसूक्ष्मसाम्परायथाख्यातमिति चारित्रम् ॥१८॥

§ १–५ आय-अनर्थ हिंसादि, उनसे सतर्क रहना। सभी सावद्य योगोका अभेद रूपसे सार्वकालिक त्याग अथवा नियत समय तक त्याग सामायिक हैं। सामायिकको गुप्ति नहीं कह सकते क्योंकि गुप्तिमें तो मनके व्यापारका भी निग्रह किया जाता है जब कि सामायिकमे मानस प्रवृत्ति होती है। इसे प्रवृत्तिरूप होनेसे समिति भी नहीं कह सकते, क्योकि सामायिक चारित्र-में समर्थ व्यक्तिको ही समितियोमें प्रवृत्तिका उपदेश है। सामायिक कारण है और समिति कार्य। यद्यपि संयमधर्ममे चारित्रका अन्तर्भाव हो सकता है, पर चारित्र मोक्षप्राप्तिका साक्षात् कारण है और वह समस्त कर्मोका अन्त करनेवाला है इस बातकी सूचना देनेके लिए उसका पृथक् और अन्तमे वर्णन किया है।

§ ६–७. त्रस-स्थावर जीवोकी उत्पत्ति और हिंसाके स्थान चूँकि छद्मस्थके अप्रत्यक्ष हैं अतः प्रमादवश स्वीकृत निरवद्यक्रियाओमे दूषण लगनेपर उसका सम्यक् प्रतीकार करना छेदो-पस्थापना है। अथवा, सावद्यकर्म हिंसादिके भेदसे पांच प्रकारके हैं, इत्यादि विकल्पोका होना छेदोपस्थापना है।

§ ८. जिसमें प्राणिवधके परिहारके साथ ही साथ विशिष्ट शुद्धि हो वह परिहारविशुद्धि चारित्र है। यह चारित्र तीस वर्षकी आयुवाले, तीन वर्षसे ९ वर्षतक जिसने तीर्थंकरके पादमूल की सेवा की हो, प्रत्याख्यान नामक पूर्वके पारङ्गत, जन्तुओकी उत्पत्ति विनाशके देशकाल द्रव्य आदि स्वभावोंके जानकार अप्रमादी, महावीर्य, उत्कृष्ट निर्जराशाली, अतिदुष्कर चर्याका अनुष्ठान करनेवाले और तीनो सन्ध्या कालके सिवाय दो कोश गमन करनेवाले साधुके ही होता है अन्यके नहीं।

§ ९–१०. स्थूल-सूक्ष्म प्राणियोंके वधके परिहारमें जो पूरी तरह अप्रमत्त है, अत्यन्त निर्बाध उत्साहशील अखण्डितचारित्र, सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानरूपी महापवनसे धौंकी गई प्रशस्त-अध्यवसायरूपी अग्निकी ज्वालाओसे जिसने कर्मरूपी ईंधनको जला दिया है, ध्यानविशेषसे जिसने कषायके विषांकुरोंको खोट दिया है, सूक्ष्म मोहनीय कर्मके बीजको भी जिसने नाशके मुखमें ढकेल दिया है उस परम सूक्ष्म लोभ कषायवाले साधुके सूक्ष्मसाम्पराय चारित्र होता है। यह चारित्र प्रवृत्ति निरोध या सम्यक् प्रवृत्ति रूप होने पर भी गुप्ति और समितिसे भी आगे और बढ़कर है। यह दसवें गुणस्थानमें, जहाँ मात्र सूक्ष्म लोभ टिमटिमाता है, होता है, अतः पृथक् रूपमे निर्दिष्ट है।

§ ११–१२. चारित्रमोहके सम्पूर्ण उपशम या क्षयसे आत्मस्वभावस्थितिरूप परम

उपेक्षापरिणत अथाख्यात चारित्र होता है। पूर्व चारित्रोंके अनुष्ठान करनेवाले साधुओंने जिसे कहा और समझा तो, पर मोहोपशम या क्षयके बिना प्राप्त नहीं किया वह अथाख्यात है। अथ शब्दका आनन्तर्य अर्थ है। अर्थात् जो मोहके उपशम या क्षयके अनन्तर प्रकट हो। अथवा, इसे यथाख्यात इसलिए कहते हैं कि जैसा परिपूर्ण शुद्ध आत्मस्वरूप है वैसा ही इसमें आख्यात-प्राप्त होता है।

§ १३. इति शब्द हेतु एव प्रकार व्यवस्था और विपर्यास आदिका वाची होता है पर यहाँ वह समाप्तिसूचक है अर्थात् इस यथाख्यात चारित्रसे सकल कर्मक्षयकी परिसमाप्ति होती है और चारित्रकी पूर्णता भी यही हो जाती है।

§ १४. इन चारित्रोंका क्रम अपने गुणानुसार है–आगे आगेके चारित्र प्रकर्षगुणशाली हैं। सामायिक और छेदोपस्थापना की जघन्य विशुद्धि अल्प है, उससे परिहारविशुद्धि की जघन्यलब्धि अनन्तगुणी है, फिर परिहारविशुद्धि की उत्कृष्ट लब्धि अनन्तगुणी है, फिर सामायिक और छेदोपस्थापनाकी उत्कृष्टलब्धि अनन्तगुणी है, फिर सूक्ष्मसाम्परायकी जघन्य विशुद्धि अनन्तगुणी फिर उसीकी उत्कृष्ट विशुद्धि अनन्तगुणी है। यथाख्यात चारित्रकी सम्पूर्ण विशुद्धि अनन्तगुणी है। इसमें जघन्य-उत्कृष्ट विभाग नहीं है। ये पाँच चारित्र शब्द की दृष्टिसे सख्यात बुद्धि और अध्यवसायकी दृष्टिसे असख्यात तथा अर्थकी दृष्टिसे अनन्त भेदवाले है। यह चारित्र पूर्वास्रवका निरोध करता है अतः परम सवररूप है।

तप दो प्रकारका है–बाह्य और आभ्यन्तर। दोनोके छह छह भेद है। बाह्यतपके भेद–

**अनशनावमोदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशाः बाह्यं तपः ॥१९॥**

§ १–२. अनशन दो प्रकारका है–एक बार भोजन या एक दिन बाद भोजन आदि नियतकालिक अनशन है और शरीरत्याग पर्यन्त अनशन अनवधृतकालिक है। मन्त्रसाधन आदि दृष्टफलकी अपेक्षाके विना किया गया उपवास अनशन कहलाता है। संयमप्रसिद्धि रागोच्छेद कर्मविनाश ध्यान और आगमबोध आदिके लिए अनशनकी सार्थकता है।

§ ३. तृप्तिके लिए पर्याप्त भोजनमेसे चौथाई या दो चार ग्रास कम खाना अवमोदर्य है। इससे संयमकी जागरूकता दोषप्रशम सन्तोष और स्वाध्यायसुख आदि प्राप्त होते हैं।

§ ४. आशा-तृष्णाकी निवृत्तिके लिए भिक्षाके समय साधुका एक दो या तीन घरका नियम कर लेना वृत्तिपरिसख्यान है।

§ ५–८. जितेन्द्रियत्व तेजोवृद्धि और सयमवाधानिवृत्ति आदिके लिए घी दही गुड़ और तैल आदिका त्याग करना रसपरित्याग है। रस शब्द गुणवाची है, चूँकि गुणका त्याग न होकर गुणवान् द्रव्यका त्याग होता है, अतः यहाँ 'शुक्लः पटः'की तरह मतुप्का लोप समझ लेना चाहिये। अथवा गुणीको छोडकर गुण भिन्न तो होता नही है, अतः सामर्थ्यसे गुणवान्का बोध हो जाता है। द्रव्यत्यागसे ही गुणत्यागकी सम्भावना है। यद्यपि सभी पुद्गल रसवाले हैं पर यहाँ प्रकर्षरसवाले द्रव्यकी विवक्षा है जैसे कि 'अभिरूपको कन्या देनी चाहिये' यहाँ सुन्दर या विशिष्ट रूपवान्की विवक्षा होती है। अतः सभी द्रव्योंके त्यागका प्रसग नही है।

§ ९–११. प्रश्न–अनशन अवमोदर्य और रसपरित्यागका भिक्षानियमकारी वृत्ति-परिसख्यानमे ही अन्तर्भाव कर देना चाहिये, क्योंकि ये भी भिक्षाका नियम नही करते हैं। यदि वृत्तिपरिसख्यानके भेद मानकर भी इन्हे पृथक् गिनाया जाता है तो फिर गिनतीकी कोई व्यवस्था ही नहीं रहेगी? उत्तर–भिक्षाके लिए गया हुआ साधु इतने घरो तक या इतने क्षेत्र-तक कायचेष्टा करे कभी यथाशक्ति विषय नियम भी करे इस प्रकार कायचेष्टा आदिका

नियमन वृत्तिपरिसंख्यानमें होता है, अनशनमें भोजनमात्राकी निवृत्ति और अवमोदर्य और रसपरित्यागमें भोजनकी आंशिक निवृत्ति होती है। अतः तीनोंमें महान् भेद है।

§ १२. बाधानिवारण ब्रह्मचर्य स्वाध्याय और ध्यान आदिके लिए निर्जन्तु शून्यागार गिरिगुफा आदि एकान्त स्थानमें बैठना सोना आदि विविक्तशय्यासन है।

§ १३-१६. अनेक प्रकारके प्रतिमायोग धारण करना मौन रहना आतापन वृक्षमूल-निवास आदिसे शरीरपरिखेद करना कायक्लेश है। इससे अचानक दुःख आनेपर सहनशक्ति बनी रहती है और विषय सुखमें अनासक्ति होती है। प्रवचनप्रभावना भी क्लेशका एक उद्देश्य है। अन्यथा ध्यान आदिके समय सुखशील व्यक्तिको द्वन्द्व आनेपर चित्तका समाधान नहीं हो सकेगा। काय क्लेश तप परीषहजातीय नहीं है, क्योंकि परीषह जब चाहे आते हैं और कायक्लेश बुद्धिपूर्वक किया जाता है। सभी तपोंमें ऐहलौकिक फलकी कामना नहीं होनी चाहिये। 'सम्यक्' पदकी अनुवृत्ति आनेसे दृष्टफल निरपेक्षताका होना तपोंमें अनिवार्य है।

§ बाह्य अशन आदि द्रव्योंकी अपेक्षा रखनेसे, बाह्यजन अन्य मतवाले और गृहस्थ भी चूँकि इन तपोंको करते हैं तथा दूसरोंके द्वारा प्रत्यक्ष ज्ञेय होनेसे इन तपोंको बाह्यतप कहते है। जैसे अग्नि संचित तृण आदि ईंधनको भस्म कर देती है उसी तरह अनशनादि अर्जित मिथ्या-दर्शन आदि कर्मोंका दाह करते है तथा देह और इन्द्रियोंकी विषयप्रवृत्ति रोककर उन्हे तपा देते हैं अतः ये तप कहे जाते हैं। इनसे इन्द्रिय निग्रह सहज हो जाता है।

आभ्यन्तरतप—

प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥ २० ॥

§ १-३. प्रायश्चित्त आदि तप चूँकि बाह्य द्रव्योंकी अपेक्षा नहीं करते, अन्तःकरणके व्यापारसे होते हैं तथा अन्य मतवालोंसे अनभ्यस्त और अप्राप्तपार है अतः ये उत्तर अर्थात् आभ्यन्तर तप हैं।

नवचतुर्दशपञ्चद्विभेदं यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥

§ १-२. नव आदि संख्यापदोंकी भेद शब्दके साथ अन्य पदार्थ प्रधान समास है। यद्यपि द्वन्द्वमें स्वन्त और अल्पान्तर तथा अल्प संख्याका पूर्व निपात होता है फिर भी पूर्व सूत्रमें निर्दिष्ट प्रायश्चित्त आदिसे क्रमशः सम्बन्ध करनेके लिए द्वि शब्दका पूर्वनिपात नहीं किया। यदि यही आग्रह है कि प्रयोजन रहने पर भी व्याकरणका उल्लंघन नहीं किया जा सकता तो 'राजदन्तादि' में पाठ करके निर्वाह कर लिया जायगा। ध्यानसे पहिले पहिले क्रमशः नव आदि संख्याओंका सम्बन्ध कर लेना चाहिये।

प्रायश्चित्तके भेद—

आलोचनप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्गतपश्छेदपरिहारोपस्थापनाः ॥२२॥

§ १. प्रायः साधुलोक, जिस क्रियामें साधुओंका चित्त हो वह प्रायश्चित्त। अथवा, प्राय-अपराध, उसका शोधन जिसमें हो वह प्रायश्चित्त। प्रमाद दोष व्युदास, भावप्रसाद निःशल्यत्व अव्यवस्थानिवारण मर्यादाका पालन संयमकी दृढ़ता आराधना सिद्धि आदिके लिए प्रायश्चित्तसे विशुद्ध होना आवश्यक है।

§ २. एकान्तमें विराजमान प्रसन्नचित्त गुरुके समक्ष देशकालज्ञ शिष्यके द्वारा सविनय आत्मदोषोंका निवेदन करना आलोचन है। आलोचना दस दोष रहित करनी चाहिये।

वे दोष ये हैं—उपकरण देनेसे मुझे लघु प्रायश्चित्त देंगे इस विचारसे प्रायश्चित्तके समय उपकरण आदि देना पहिला दोष है। 'मैं दुर्बल हूं रोगी हूँ उपवास आदि नहीं कर सकता' यदि

प्रायश्चित्त दे तो दोष कहूँ' यह कहकर दोष कहना दूसरा दोष है। दूसरोंके द्वारा जाने गये दोषोंका कहना तथा अज्ञात दोषोंको छिपा लेना मायाचार नामक तीसरा दोष है। आलस्य या प्रमादसे सूक्ष्म अपराधोंकी परवाह न करके स्थूल दोषोंका कहना चौथा दोष है। कठिन प्रायश्चित्तके भयसे बड़े दोषोंको छिपाकर अल्प दोषोंको कहना पाँचवां दोष है। 'ऐसा दोष होने पर क्या प्रायश्चित्त होगा' इस तरह तरकीबसे प्रायश्चित्त जानकर चापलूसीसे दोष कहना छठवाँ दोष है। पाक्षिक चातुर्मासिक या सांवत्सरिक प्रतिक्रमणके समय बहुत साधुओंकी भीड़में कोलाहलमें दोष कहना सातवाँ दोष है। 'गुरुके द्वारा दिया गया प्रायश्चित्त युक्त है या नहीं? आगमविहित है या नहीं?' इस प्रकार अन्य साधुओंसे पूछना आठवाँ दोष है। जिस किसी उद्देश्यसे अपनेमें रागशील साधुके समक्ष दोष निवेदन करना नवाँ दोष है। इसमें दिया गया कठोर प्रायश्चित्त भी विफल होता है, इसीके समान मेरा भी अपराध समान है, उसको यही जानता है, जो इसे प्रायश्चित्त दिया गया वही मैं शीघ्र ले लूँगा इस प्रकार अपने दोषका संवरण करना दसवाँ दोष है। अपने मनमें दोषोंको अधिक समय तक न रखकर निष्कपट वृत्तिसे बालककी तरह सरलतापूर्वक दोष निवेदन करनेमें न तो ये दोष होते हैं और न अन्य ही।

साधुका आलोचन तो एकान्तमें आलोचक और आचार्य इन दो की उपस्थितिमें हो जाता है पर आर्यिकाका आलोचन खुले सार्वजनिक स्थानमें तीन व्यक्तियोंकी उपस्थितिमें होता है। लज्जा और परतिरस्कार आदिके कारण दोषोंका निवेदन करके भी यदि उनका शोधन नहीं किया जाता है तो अपनी आमदनी और खर्चका हिसाब न रखनेवाले कर्जदारकी तरह दुःखका पात्र होना पड़ता है। बड़ी भारी दुष्कर तपस्याएँ भी आलोचनाके बिना उसी तरह इष्टफल नहीं दे सकतीं जिस प्रकार विरेचनसे शरीरकी मलशुद्धि किये बिना खाई गई औषधि। आलोचन करके भी यदि गुरुके द्वारा दिये गये प्रायश्चित्तका अनुष्ठान नहीं किया जाता है तो वह बिना सवारे धान्यकी तरह महाफलदायक नहीं हो सकता। आलोचनायुक्त चित्तसे किया गया प्रायश्चित्त माँजे हुए दर्पणमें रूपकी तरह निखरकर चमक जाता है।

§ ३. कर्मवश या प्रमाद आदिसे हुए दोषोंका 'मिथ्या मे दुष्कृतम्' इस रूपसे प्रतीकार करना प्रतिक्रमण है।

§ ४. कुछ दोष आलोचनामात्रसे शुद्ध होते हैं कुछ प्रतिक्रमणसे तथा कुछ दोनोंसे शुद्ध होते हैं। यह तदुभय है। सभी प्रतिक्रमण नियमसे आलोचनपूर्वक होते हैं। यह गुरुकी आज्ञासे शिष्य करता है। जहाँ केवल प्रतिक्रमणसे दोषशुद्धि होती है वहाँ वह स्वयं गुरुके द्वारा ही किया जाता है, क्योंकि गुरु स्वयं किसी अन्यसे आलोचना नहीं करता।

§ ५-१०. प्राप्त अन्न-पान और उपकरण आदिका त्याग विवेक है। कालका नियम करके कायोत्सर्ग आदि करना व्युत्सर्ग है। अनशन और अवमोदर्य आदि तप है। चिरप्रव्रजित साधुकी अमुक दिन पक्ष और माह आदिकी दीक्षाका छेद करना छेद है। पक्ष, माह आदितक संघसे बाहिर रखना परिहार है। महाव्रतोंका मूलच्छेद करके फिर दीक्षा देना उपस्थापना है।

विद्या और ध्यानके साधनोंके ग्रहण करने आदिमें प्रश्न विनयके बिना प्रवृत्ति करना दोष है, उसका प्रायश्चित्त मात्र आलोचना है। देश और कालके नियमसे अवश्यकर्तव्य विधानोंको धर्मकथा आदिके कारण भूल जानेपर पुनः करनेके समय प्रतिक्रमण प्रायश्चित्त है। भय शीघ्रता विस्मरण अज्ञान अशक्ति और आपत्ति आदि कारणोंसे महाव्रतोंमें अतिचार लगनेपर छेदसे पहिले के छहो प्रायश्चित्त होते हैं। शक्तिको न छिपाकर प्रयत्नसे परिहार करते हुए भी किसी कारणवश अप्रासुकके स्वयं ग्रहण करने या ग्रहण करानेमें छोड़े हुए प्रासुकका विस्मरण हो जाय और ग्रहण करनेपर उसका स्मरण आ जाय तो उसका पुनः उत्सर्ग करना ही प्रायश्चित्त है। दुःस्वप्न

दुश्चिन्ता मलोत्सर्ग मूत्रका अतिचार महानदी और महाअटवीके पार करने आदिमें व्युत्सर्ग प्रायश्चित्त है। बार-बार प्रमाद, बहुदृष्ट अपराध, आचार्यादिके विरुद्ध वर्तन करना तथा विरुद्ध-दृष्टि-सम्यग्दर्शन की विराधना होनेपर क्रमशः अनुपस्थापन और पारंचिक विधान किया जाता है। अपकृष्ट आचार्यके मूलमें प्रायश्चित्त ग्रहण कराना अनुपस्थापन है। तीन आचार्यांतक एक आचार्यसे अन्य आचार्यके पास भेजना पारंचिक है। ये नवो प्रायश्चित्त देश काल शक्ति और संयम आदिके अविरोध रूपमें अपराधके अनुसार दोषप्रशमनके लिये औषधिकी तरह ग्रहण करने चाहिये। यद्यपि जीवके परिणाम असंख्येयलोकप्रमाण है और अपराध भी उतने ही हैं पर प्रायश्चित्त तो उतने प्रकारके नहीं हो सकते। अतः व्यवहारनयसे वर्गीकरण करके प्रायश्चित्तोंका स्थूल निर्देश किया है।

विनयके भेद—

## ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥२३॥

§ १. विनयकी अनुवृत्ति करके प्रत्येकसे उसका सम्बन्ध कर देना चाहिये—ज्ञान-विनय दर्शन-विनय चारित्र-विनय और उपचार-विनय आदि।

§ २. आलस्यरहित हो देशकालादिकी विशुद्धिके अनुसार शुद्धचित्तसे बहुमानपूर्वक यथाशक्ति मोक्षके लिये ज्ञानग्रहण अभ्यास और स्मरण आदि करना ज्ञानविनय है।

§ ३. जिनेन्द्रभगवानने सामायिक आदि लोकबिन्दुसारपर्यन्त श्रुतमहासमुद्रमें पदार्थोंका जैसा उपदेश दिया है उसका उसी रूपमें श्रद्धान करने आदिमें निःशंक आदि होना दर्शनविनय है।

§ ४ ज्ञान और दर्शनशाली पुरुषके पाँच प्रकारके दुश्चर चारित्रोंका वर्णन सुनकर रोमांच आदिके द्वारा अन्तर्भक्ति प्रकट करना प्रणाम करना मस्तकपर अंजलि रखकर आदर प्रकट करना और उसका भावपूर्वक अनुष्ठान करना चारित्रविनय है।

§ ५-६. पूज्य आचार्यादिको सामने देखकर खड़े हो जाना, उनके पीछे चलना अंजलि जोड़ना और वन्दना आदि करना उपचारविनय हैं। यदि आचार्य परोक्ष हैं तब भी उनके प्रति अंजलि धारण करना, उनके गुणोंका संकीर्तन अनुस्मरण और मनवचनकायसे उनकी आज्ञाका पालन करना उपचारविनय है।

§ ७. ज्ञानलाभ आचारविशुद्धि और सम्यग् आराधना आदिकी सिद्धि विनयसे होती है और अन्तमें मोक्षसुख भी इसीमें मिलता है, अतः विनयभाव अवश्य ही रखना चाहिये।

वैयावृत्त्यके भेद—

## आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्ष्यग्लानगणकुलसङ्घसाधुमनोज्ञानाम् ॥२४॥

§ १-२. वैयावृत्त्यकी अनुवृत्ति करके उसका आचार्यवैयावृत्त्य आदि रूपसे प्रत्येकके साथ सम्बन्ध कर लेना चाहिये। कायचेष्टा या अन्य द्रव्योंसे व्यावृत्त पुरुषका भाव या कर्म वैयावृत्त्य है।

§ ३-१४. जिन सम्यग्ज्ञानादि गुणोंके आधारभूत महापुरुषसे भव्यजीव स्वर्गमोक्षसुख-दायक व्रतोंको धारणकर आचरण करते हैं वे आचार्य हैं। जिन व्रतशीलभावनाशाली महानुभावके पास जाकर भव्यजन विनयपूर्वक श्रुतका अध्ययन करते हैं वे उपाध्याय हैं। मासोपवास आदि तपोंको तपनेवाले तपस्वी हैं। श्रुतज्ञानके शिक्षणमें तत्पर और सतत व्रतभावनामें निपुण शैक्ष हैं। जिनका शरीर रोगाक्रान्त है वे ग्लान हैं। स्थविरोंकी सन्तति गण है। दीक्षा देनेवाले आचार्यकी शिष्य-परम्परा कुल है। चतुर्वर्णश्रमणोंके समूहको संघ कहते हैं। चिरप्रव्रजित पुराने साधक साधु हैं। अभिरूपको मनोज्ञ कहते हैं। अथवा, लोकमें जो विद्वान् वाग्मी महाकुलीन आदि रूपसे

प्रसिद्ध हो गये हो वे मनोज्ञ हैं। ऐसे लोगोंका सघमें रहना प्रवचनगौरवका कारण होता है। अथवा सस्कार सहित सुसस्कृत असयत सम्यग्दृष्टिको भी मनोज्ञ कहते हैं।

§ १५–१६. इनपर व्याधि परीषह मिथ्यात्व आदिका उपद्रव होनेपर उसका प्रासुक-औषधि आहारपान आश्रय चौकी तख्ता और सथरा आदि धर्मोपकरणोसे प्रतीकार करना तथा सम्यक्त्वमार्गमे दृढ़ करना वैयावृत्त्य है। औषध आदिके अभावमें अपने हाथसे खकार नाक आदि भीतरी मलको साफ करना और उनके अनुकूल वातावरणको बना देना आदि भी वैयावृत्त्य है।

§ १७–१८. समाधिधारण ग्लानिका जय प्रवचनवात्सल्य तथा दूसरोंमे सनाथवृत्ति जताने आदिके लिये वैयावृत्त्यका करना आवश्यक है। यद्यपि सघवैयावृत्त्य या गणवैयावृत्त्य इस सक्षिप्त कथनसे कार्य चल सकता था फिर भी वैयावृत्त्यके योग्य अनेक पात्रोंका निर्देश इसलिये किया है कि इनमेंसे किसीमें किसीकी प्रवृत्ति हो सकती है तथा करनी चाहिये।

स्वाध्यायके भेद—

## वाचनापृच्छनाऽनुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥२५॥

§ १–६ निरपेक्षभावसे तत्त्वार्थज्ञके द्वारा पात्रको निरवद्य ग्रन्थ अर्थ या उभयका प्रतिपादन करना वाचना है। आत्मोन्नति परातिसन्धान परोपहास सघर्ष और प्रहसन आदि दोषोंसे रहित हो सशयच्छेद या निर्णयकी पुष्टिके लिये ग्रन्थ अर्थ या उभयका दूसरेसे पूछना पृच्छना है। पदार्थकी प्रक्रियाको जानकर गरम लोहपिण्डकी तरह चित्तको तद्रूप बना देना और उसका बार-बार मनसे अभ्यास करना अनुप्रेक्षा है। आचार-पारगामी व्रतीका लौकिकफलकी अपेक्षा किये बिना द्रुत विलम्बित आदि पाठदोषोंसे रहित होकर पाठका फेरना, घोखना आम्नाय है। लौकिक ख्याति लाभ आदि फलकी आकांक्षाके बिना उन्मार्गकी निवृत्तिके लिये सन्देहकी व्यावृत्ति और अपूर्वपदार्थके प्रकाशनके लिये धर्मकथा करना धर्मोपदेश है।

प्रज्ञातिशय प्रशस्तअध्यवसाय प्रवचनस्थिति सशयोच्छेद परवादियोकी शंकाका अभाव परमसवेग तपोवृद्धि और अतिचारशुद्धि आदिके लिए स्वाध्याय करना आवश्यक है।

व्युत्सर्गके भेद—

## बाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥

§ १ व्युत्सर्जनको व्युत्सर्ग कहते हैं। इसकी अपेक्षा षष्ठी विभक्ति दी गई है।

§ २–५. जो पदार्थ अन्यमे बलाधानके लिए ग्रहण किये जाते है वे उपधि हैं। जो बाह्य पदार्थ आत्माके साथ एकत्व अवस्थाको प्राप्त नहीं हुए उनका त्याग बाह्योपधिव्युत्सर्ग है। क्रोध मान माया लोभ मिथ्यात्व हास्य रति अरति भय और जुगुप्सा आदि अभ्यन्तर दोषोकी निवृत्ति अभ्यन्तरोपधिव्युत्सर्ग है। नियतकाल या यावज्जीव शरीरके प्रति ममत्वका त्याग भी अभ्यन्तर व्युत्सर्ग है।

§ ६–१०. परिग्रहत्यागमहाव्रतमे सोना चाँदी आदिके त्यागका उपदेश है और त्यागधर्म प्रासुक निर्दोष आहार औषधि आदिका अमुक समयतक त्यागके लिये है, अतः व्युत्सर्ग उनसे पृथक् है। प्रायश्चित्तोंमे गिनाया गया व्युत्सर्ग अतिचार होनेपर उसकी शुद्धिके लिये किया जाता है पर यह व्युत्सर्ग स्वय निरपेक्षभावसे किया जाता है। 'यहाँ इसका वर्णन होनेसे अन्य अनेक जगह उसका ग्रहण निरर्थक है' यह आशका नहीं करनी चाहिये, क्योंकि विभिन्न शक्ति आदिकी अपेक्षा उसके विभिन्न प्रयोजन हैं। कहीं सावद्यका प्रत्याख्यान होता है और कहीं निरवद्य भी पदार्थ अमुक कालके लिये या अनियत कालके लिये छोड़े जाते है। तात्पर्य यह कि त्याग पुरुषकी शक्तिके अनुसार ही होता है। उत्तरोत्तर गुणोमें प्रकृष्ट उत्साह उत्पन्न करनेके लिये इसकी

दुश्चिन्ता मलोत्सर्ग मूत्रका अतिचार महानदी और महाअटवीके पार करने आदिमें व्युत्सर्ग प्रायश्चित्त है। बार-बार प्रमाद, बहुदृष्ट अपराध, आचार्यादिके विरुद्ध वर्तन करना तथा विरुद्ध-दृष्टि-सम्यग्दर्शन की विराधना होनेपर क्रमशः अनुपस्थापन और पारंचिक विधान किया जाता है। अपकृष्ट आचार्यके मूलमे प्रायश्चित्त ग्रहण कराना अनुपस्थापन है। तीन आचार्योंतक एक आचार्यसे अन्य आचार्यके पास भेजना पारंचिक है। ये नवों प्रायश्चित्त देश काल शक्ति और संयम आदिके अविरोध रूपसे अपराधके अनुसार दोपप्रशमनके लिये औषधिकी तरह ग्रहण करने चाहिये। यद्यपि जीवके परिणाम असंख्येयलोकप्रमाण है और अपराध भी उतने ही हैं पर प्रायश्चित्त तो उतने प्रकारके नहीं हो सकते। अतः व्यवहारनयसे वर्गीकरण करके प्रायश्चित्तोका स्थूल निर्देश किया है।

विनयके भेद—

## ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥२३॥

§ १. विनयकी अनुवृत्ति करके प्रत्येकसे उसका सम्बन्ध कर देना चाहिये—ज्ञान-विनय दर्शन-विनय चारित्र-विनय और उपचार-विनय आदि।

§ २. आलस्यरहित हो देशकालादिकी विशुद्धिके अनुसार शुद्धचित्तसे बहुमानपूर्वक यथाशक्ति मोक्षके लिये ज्ञानग्रहण अभ्यास और स्मरण आदि करना ज्ञानविनय है।

§ ३. जिनेन्द्रभगवान्ने सामायिक आदि लोकविन्दुसारपर्यन्त श्रुतमहासमुद्रमे पदार्थोंका जैसा उपदेश दिया है उसका उसी रूपसे श्रद्धान करने आदिमे निःशंक आदि होना दर्शनविनय है।

§ ४ ज्ञान और दर्शनशाली पुरुषके पाँच प्रकारके दुश्चर चारित्रोंका वर्णन सुनकर रोमांच आदिके द्वारा अन्तर्भक्ति प्रकट करना प्रणाम करना मस्तकपर अंजलि रखकर आदर प्रकट करना और उसका भावपूर्वक अनुष्ठान करना चारित्रविनय है।

§ ५–६. पूज्य आचार्यादिको सामने देखकर खड़े हो जाना, उनके पीछे चलना अजलि जोड़ना और वन्दना आदि करना उपचारविनय है। यदि आचार्य परोक्ष है तब भी उनके प्रति अंजलि धारण करना, उनके गुणोका सकीर्तन अनुस्मरण और मनवचनकायसे उनकी आज्ञाका पालन करना उपचारविनय है।

§ ७. ज्ञानलाभ आचारविशुद्धि और सम्यग् आराधना आदिकी सिद्धि विनयसे होती है और अन्तमे मोक्षसुख भी इसीसे मिलता है, अतः विनयभाव अवश्य ही रखना चाहिये।

वैयावृत्त्यके भेद—

## आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्ष्यग्लानगणकुलसङ्घसाधुमनोज्ञानाम् ॥२४॥

§ १–२. वैयावृत्त्यकी अनुवृत्ति करके उसका आचार्यवैयावृत्त्य आदि रूपसे प्रत्येकके साथ सम्बन्ध कर लेना चाहिये। कामचेष्टा या अन्य द्रव्योसे व्यावृत्त पुरुषका भाव या कर्म वैयावृत्त है।

§ ३–१४. जिन सम्यग्ज्ञानादि गुणोके आधारभूत महापुरुषसे भव्यजीव स्वर्गमोक्षसुख-दायक व्रतोको धारणकर आचरण करते है वे आचार्य हैं। जिन व्रतशीलभावनाशाली महानुभावके पास जाकर भव्यजन विनयपूर्वक श्रुतका अध्ययन करते हैं वे उपाध्याय हैं। मासोपवास आदि तपोको तपनेवाले तपस्वी हैं। श्रुतज्ञानके शिक्षणमे तत्पर और सतत व्रतभावनामे निपुण शैक्ष हैं। जिनका शरीर रोगाक्रान्त है वे ग्लान है। स्थविरोंकी सन्तति गण हैं। दीक्षा देनेवाले आचार्यकी शिष्य-परम्परा कुल है। चतुर्वर्णश्रमणोके समूहको सघ कहते हैं। चिरप्रव्रजित पुराने साधक साधु हैं। अभिरूपको मनोज्ञ कहते है। अथवा, लोकमे जो विद्वान् वाग्मी महाकुलीन आदि रूपसे

प्रसिद्ध हो गये हो वे मनोज्ञ हैं। ऐसे लोगोंका संघमे रहना प्रवचनगौरवका कारण होता है। अथवा सस्कार सहित सुसस्कृत असयत सम्यग्दृष्टिको भी मनोज्ञ कहते हैं।

§ १५–१६. इनपर व्याधि परीषह मिथ्यात्व आदिका उपद्रव होनेपर उसका प्रासुक-औषधि आहारपान आश्रय चौकी तख्ता और सथरा आदि धर्मोपकरणोसे प्रतीकार करना तथा सम्यक्त्वमार्गमे दृढ़ करना वैयावृत्त्य है। औषध आदिके अभावमें अपने हाथसे खकार नाक आदि भीतरी मलको साफ करना और उनके अनुकूल वातावरणको बना देना आदि भी वैयावृत्त्य है।

§ १७–१८ समाधिधारण ग्लानिका जय प्रवचनवात्सल्य तथा दूसरोमें सनाथवृत्ति जताने आदिके लिये वैयावृत्त्यका करना आवश्यक है। यद्यपि सघवैयावृत्त्य या गणवैयावृत्त्य इस सक्षिप्त कथनसे कार्य चल सकता था फिर भी वैयावृत्त्यके योग्य अनेक पात्रोका निर्देश इसलिये किया है कि इनमेंसे किसीमे किसीकी प्रवृत्ति हो सकती है तथा करनी चाहिये।

स्वाध्यायके भेद—

## वाचनापृच्छनाऽनुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥२५॥

§ १–६ निरपेक्षभावसे तत्त्वार्थज्ञके द्वारा पात्रको निरवद्य ग्रन्थ अर्थ या उभयका प्रतिपादन करना वाचना है। आत्मोन्नति परातिसन्धान परोपहास सघर्ष और प्रहसन आदि दोषोसे रहित हो सशयच्छेद या निर्णयकी पुष्टिके लिये ग्रन्थ अर्थ या उभयका दूसरेसे पूछना पृच्छना है। पदार्थकी प्रक्रियाको जानकर गरम लोहपिण्डकी तरह चित्तको तद्रूप बना देना और उसका बार-बार मनसे अभ्यास करना अनुप्रेक्षा है। आचार-पारगामी व्रतीका लौकिकफलकी अपेक्षा किये बिना द्रुत विलम्बित आदि पाठदोषोसे रहित होकर पाठका फेरना, घोखना आम्नाय है। लौकिक ख्याति लाभ आदि फलकी आकांक्षाके बिना उन्मार्गकी निवृत्तिके लिये सन्देहकी व्यावृत्ति और अपूर्वपदार्थके प्रकाशनके लिये धर्मकथा करना धर्मोपदेश है।

प्रज्ञातिशय प्रशस्तअध्यवसाय प्रवचनस्थिति संशयोच्छेद परवादियोकी शकाका अभाव परमसंवेग तपोवृद्धि और अतिचारशुद्धि आदिके लिए स्वाध्याय करना आवश्यक है।

व्युत्सर्गके भेद—

## बाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥

§ १. व्युत्सर्जनको व्युत्सर्ग कहते हैं। इसकी अपेक्षा षष्ठी विभक्ति दी गई है।

§ २–५. जो पदार्थ अन्यमे बलाधानके लिए ग्रहण किये जाते हैं वे उपधि हैं। जो बाह्य पदार्थ आत्माके साथ एकत्व अवस्थाको प्राप्त नहीं हुए उनका त्याग बाह्योपधिव्युसर्ग है। क्रोध मान माया लोभ मिथ्यात्व हास्य रति अरति भय और जुगुप्सा आदि अभ्यन्तर दोषोंकी निवृत्ति अभ्यन्तरोपधिव्युत्सर्ग है। नियतकाल या यावज्जीव शरीरके प्रति ममत्वका त्याग भी अभ्यन्तर व्युत्सर्ग है।

§ ६–१० परिग्रहत्यागमहाव्रतमे सोना चाँदी आदिके त्यागका उपदेश है और त्यागधर्म प्रासुक निर्दोष आहार औषधि आदिका अमुक समयतक त्यागके लिये है, अतः व्युत्सर्ग उनसे पृथक् है। प्रायश्चित्तोंमें गिनाया गया व्युत्सर्ग अतिचार होनेपर उसकी शुद्धिके लिये किया जाता है पर यह व्युत्सर्ग स्वय निरपेक्षभावसे किया जाता है। 'यहाँ उसका वर्णन होनेसे अन्य अनेक जगह उसका ग्रहण निरर्थक है' यह आशका नहीं करनी चाहिये, क्योंकि विभिन्न शक्ति आदिकी अपेक्षा उसके विभिन्न प्रयोजन हैं। कहीं सावद्यका प्रत्याख्यान होता है और कहीं निरवद्य भी पदार्थ अमुक कालके लिये या अनियत कालके लिये छोड़े जाते है। तात्पर्य यह कि त्याग पुरुषकी शक्तिके अनुसार ही होता है। उत्तरोत्तर गुणोमें प्रकृष्ट उत्साह उत्पन्न करनेके लिये इसको

सार्थकता है। निःसंगत्व निर्भयत्व जीविताशात्याग दोषोच्छेद और मोक्षमार्गभावनातत्परत्व आदिके लिये दोनो प्रकारका व्युत्सर्ग करना अत्यावश्यक है।

ध्यानका वर्णन–

## उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात् ॥२७॥

उत्तमसंहननवालेके एकाग्रचिन्तानिरोधको ध्यान कहते हैं। यह अन्तर्मुहूर्त तक होता है।

§ १–७. वज्रवृषभनाराच वज्रनाराच और नाराच ये तीन संहनन उत्तम हैं। इनमे मोक्षका कारण प्रथम संहनन होता है और ध्यानके कारण तो तीनों हैं। अग्र अर्थात् मुख, लक्ष्य। चिन्ता–अन्तःकरणव्यापार। गमन भोजन शयन और अध्ययन आदि विविध क्रियाओंमे भटकनेवाली चित्तवृत्तिका एक क्रियामे रोक देना निरोध है। जिस प्रकार वायुरहित प्रदेशमे दीपशिखा अपरिस्पन्द–स्थिर रहती है उसी तरह निराकुल देशमे एक लक्ष्यमें बुद्धि और शक्तिपूर्वक रोकी गई चित्तवृत्ति विना व्याक्षेपके वहीं स्थिर रहती है, अन्यत्र नहीं भटकती। अथवा अग्रशब्द अर्थवाची है, अर्थात् एक द्रव्यपरमाणु या भावपरमाणु या अन्य किसी अर्थमे चित्तवृत्तिको केन्द्रित करना ध्यान है।

§ ८ ९. ध्येयके प्रति अव्यापृत उदासीन भावमात्रकी विवक्षा होने पर 'ध्यातिः ध्यानम्' इस प्रकार ध्यान शब्द भावसाधन होता है। 'ध्यायतीति ध्यानम्' ऐसा कर्तृसाधन भी बहुलकी अपेक्षा होता है। करणकी विशेष प्रशंसा करनेके हेतु जैसे 'तलवार अच्छी तरह छेदती है' यहाँ करणमे कर्तृत्व धर्मका आरोप किया जाता है उसी तरह ध्यान करनेवाले आत्माका ध्यान परिणाम चूँकि ज्ञानावरण और वीर्यान्तरायके क्षयोपशमके आधीन है अतः उसीको कर्ता कह दिया है। जब पर्याय और पर्यायीमे भेदकी विवक्षा होती है तब जैसे दाहादिमे प्रवृत्त अग्निकी स्वपर्याय ही करण कह दी जाती है उसी तरह आत्माकी ही पर्याय करण कही जाती है। यह समस्त व्यवस्था अनेकान्तवादमें ही बन सकती है, क्योंकि एकान्त पक्षमें अनेक दोष दिये जा चुके हैं।

§ १०–१५. मुहूर्त ४८ मिनिटका होता है। उत्तम संहननवाला जीव ही इतने समयतक ध्यान धारण कर सकता है अन्य संहननवाले नहीं। 'एकाग्र' शब्द व्यग्रताकी निवृत्तिके लिये है। ज्ञान व्यग्र होता है और ध्यान एकाग्र। आहारादिका समय आ जानेसे चित्तवृत्ति ध्यानसे च्युत हो जाती है अतः ध्यानका उत्कृष्टकाल अन्तर्मुहूर्त है। इसके बाद एक ही ध्यान लगातार नहीं रह सकता।

§ १६–१७. चिन्तानिरोध तुच्छ अभाव नहीं है किन्तु भावान्तररूप है। अन्य चिन्ताओंके अभावकी अपेक्षा ध्यान असत् होकर भी विवक्षित लक्ष्यके सद्भावकी अपेक्षा सत् है। अभाव भी वस्तु है क्योंकि वह (विपक्षाभाव) हेतुका अङ्ग होता है। अतः कोई दोष नहीं है।

§ १८–२२. स्पष्टताके लिये 'एकार्थचिन्तानिरोध' पद देनेमे अनिष्ट प्रसङ्ग होता है। ध्यानमे अर्थसंक्रम स्वीकार किया है। 'वीचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः' इस सूत्रमे द्रव्यसे पर्याय और पर्यायसे द्रव्यमे संक्रमका विधान किया गया है। एकाग्र पद देनेमें यह दोष नहीं है; क्योंकि अग्रका अर्थ मुख होता है, अतः ध्यान अनेकमुखी न होकर एकमुखी रहता है और उस एक मुखमे ही संक्रम होता रहता है। अथवा, अग्रशब्द प्राधान्यवाची है अर्थात प्रधान आत्माको लक्ष्य बनाकर चिन्ताका निरोध करना। अथवा, 'अङ्गतीति अग्रम् आत्मा' इस व्युत्पत्तिमें द्रव्यरूपसे एक आत्माको लक्ष्य बनाना स्वीकृत ही है। ध्यान स्ववृत्ति होता है, इसमें

